नायिका के कोमल अगों के वर्णन में तो उर्दू कवियों को कमाल हासिल था। नायिका को नंगे बदन चाँदनी में जाने के लिये शायर मना करता है—

बाम पर नंगे न जाओ तुम सबे मेहताब में ।
चाँदनी पड जायगी मैला बदन हो जायगा ॥

एक ओर हमारी ग्रामीण नायिका कहती है कि 'बड निक लागे अजोरिया ना' और दूसरी ओर उर्दू की नायिका चाँदनी मे इसलिये कोठे पर नही जाती, कि चाँदनी उसके शरीर पर पडने से उसका शरीर मैला हो जायगा । भला हिन्दी कवियों को लोकपक्ष ग्रहण करने पर उस दरबारी प्रतियोगिता में कहाँ स्थान मिलता, अतः विवश होकर उन्हें लोक जीवन से हटकर नज़ाकत की इस प्रतियोगिता मे भाग लेना पडा ।

उर्दू कविता की एक ओर नज़ाकत देखिये—

क्या नफासत है कि आरिज़ उनके नीले पड़ गये ।
मैं ने तो बोसा लिया था ख्वाब में तसवीर का ॥

कितने दूर की कौडी लाने का यहाँ प्रयास किया गया है । स्वप्न में चित्र मात्र के चुम्बन से प्रेमिका के कपोल प्रातःकाल नीले पाये गये । कोमलता और नफासत की सीमा का तो यहाँ उल्लंघन हो गया है और श्रोता को हँसी उत्पन्न हो जाती है ।

ठीक इसी पद्धति का अनुकरण हिन्दी दरबारी कवियों ने प्रारम्भ कर दिया । विहारी के दोहे इसके उदाहरण स्वरूप उपस्थित किये जा सकते हैं । उनकी नायिका विरह मे तपित होकर जब उसाँस लेती है तो हिंडोले की भाँति छः सात हाथ आगे-पीछे आती जाती है । ऊहात्मक वर्णन तो प्रायः सभी रीतिकालिन कवियों में भरा पडा है । विरह ज्वाला में जलती हुई नायिका पर गुलाब की शीशो ढलकाने से गुलाब जल बीच मे ही वाष्प बन कर उड जाता है अथवा उस ज्वाला से जलती हुई नायिका के पास स्नेहवश अन्य सखियाँ जाडे की रात में भी भींगा वस्त्र ओढकर जाती हैं ।

फारसी के प्रभाववश और प्रतियोगिता जीतने के लिये केवल चमत्कार का ही प्राधान्य दरबारी कवियों में रह गया । वे कोमल भावनाओं का कहीं कही सहार भी करने लगे । लोक-साहित्य की भारतीय परंपरा से भी वे प्रायः दूर हटने लगे । अत्यधिक बडी कविताओं को दरबार में पढने का अवकाश नही था अतः प्रायः मुख्य रूप से मुक्तकों का ही निर्माण होने लगा । कहीं कही तो मानवीय कोमल भावनाओं का ही इन दरबारी कवियों ने हनन कर दिया है । नायिका अपने पुत्र का मुँह इसलिये चूमती है कि पुत्र का मुँह प्रियतम चूम गये हैं । प्रेमी-प्रेमिका का पुत्र लेने के लिये हाथ बढाता है, तो उसकी उँगलियाँ प्रेमिका के उरोजों से छू जाती हैं ।

सुकुमारता के चित्रण का भी जोश हिन्दी दरबारी कवियों में कम नहीं रहा । वे बराबर उर्दू शायरों से होड लेते रहे—

अरुन बरन तरुनी-चरन, अँगुरी अति सुकुमार ।
चुवत सुरग रग सी मनो, चपि बिछियन के भार ॥

× × ×

छाले परिबै के डरनि, सकै न हाथ छुवाय।
झझकत हियै गुलाब की, झँवा झँवैयत पाँय ॥

लोक जीवन के सरल उद्गार को छोड कर पिंगल और अलकारों की ओर दरबारी कवि अधिक उन्मुख हो गये और फिर हिन्दी कविता एक तरह से साधारण जनता के लिये असाध्य हो गई। इसका प्रारम्भ केशव ने ही कर दिया था। अपना आचार्यत्व प्रदर्शित करने के कारण ही उन्हें कठिन काव्य का प्रेत कहा जाता है।

अलंकारों की तो इतनी बहुलता आगई कि उसका अर्थ भी आश्रयदाताओं को बताना पडता था। उदाहरण स्वरूप कुछ ऐसे मुक्तक उपस्थित किये जा रहे हैं—

लसत सेत सारी ढक्यौ, तरल तर्यौना कान।
पर्‍यो मनो सुरसरि-सलिल रवि प्रतिबिम्ब बिहान ॥

× × ×

मंगल बिन्दु सुरंग, मुख-ससि, केसरि आड़ गुरु।
इक नारी लहि सग, रसमय किय लोचन जगत ॥

इस प्रकार हम देखते हैं कि दरबारी कवि आडम्बरपूर्ण वातावरण में रह कर प्रायः लोक-साहित्य एवं लोक-भावनाओं के सच्चे प्रतिनिधित्व से दूर होते जा रहे थे और निरन्तर मुसल्मानी सस्कृति की ओर झुकते जा रहे थे।

प्रेम काव्य का मुख्य अग है इसे सभी स्वीकार करेंगे। ससार के हर साहित्य में इसकी महानता वर्णित है। पर जाति, देश और सस्कृति की विभिन्नता के कारण प्रेम की मान्यतायें सर्वत्र विभिन्न हुआ करती हैं। भारतीय साहित्य में वर्णित प्रेम अपने गौरव, त्याग एव बलिदान की उच्च भावना से ओत-प्रोत रहा है। प्रेम की गम्भीरता और उसका दार्शनिक पक्ष यहाँ की उच्च सस्कृति का प्रमाण है।

हिन्दी साहित्य के भक्ति काल तक तो प्रायः अति उज्ज्वल रूप में भारतीय सस्कृति की इस परम्परा का निर्वाह हमें दिखाई देता है। तुलसी और सूर ने प्रेम के पक्ष को उज्ज्वल और भारतीय उच्च सस्कृति की भूमि पर चित्रित किया है, पर दरबारी कवियों तक आते-आते प्रेम के स्वरूप में अनेकानेक विकार उत्पन्न होने लगे। राम और सीता का वह मर्यादित प्रेम और कृष्ण तथा राधिका का वह मधुर सम्बन्ध यहाँ तक आते-आते चूर हो गया। इसका मुख्य कारण प्रेम वर्णन में विदेशी मेल ही था। मुसल्मानी साहित्य में दर्शन के लिये कोई स्थान न होने के कारण प्रेम वर्णन में कभी भी गम्भीरता नहीं आई, वे केवल मासल वर्णन एवं स्त्री-पुरुष के भद्दे सम्बन्ध तक ही सीमित रह गये थे। यदि कभी उनकी दृष्टि 'इश्क हकीकी' की ओर जाती भी तो वे इसका प्रारम्भ 'इश्क मजाजी' से ही करते थे। 'इश्क हकीकी' तक पहुँचने के लिये उनका रास्ता 'इश्क मजाजी' की भूमि से आरम्भ होता था। पर प्रायः सभी कवि आजीवन 'इश्क मजाजी' का ही वर्णन करते रह जाते थे जैसा कि ऊपर सकेत किया जा चुका है। इसीलिये एक उर्दू शायर ने कहा है—

सारी उम्र कटी इश्क बुता में 'मोमिन',
आखिरी वक्त में क्या मुसल्माँ होंगे।

इस प्रकार के विदेशी सस्ते प्रेम का प्रभाव उर्दू शायरों के साथ रहने से हिन्दी कवियों पर खूब पडा। निगाहों का खंजर चलना, गली में फेरे लगाना, परकीया प्रेम, प्रेमिका द्वारा प्रेमी का तिरस्कार, प्रेमिका की अपेक्षा प्रेमी पर प्रेम का अधिक प्रभाव आदि फारसी साहित्य से ही दरबारी कवियों ने ग्रहण किया। भारतीय प्रेम का सयमित और उज्ज्वल पक्ष एकबार उन्होंने भुला दिया। दरबार की रगीनियों में डूबे हुए लोगों को सयम एव आदर्श की आवश्यकता नहीं थी। बिहारी, घनानन्द, ठाकुर, आलम, बोधा सभी में यह विदेशी तत्व पाया जाता है। बरछी खाना और महबूबा की गली मे फेरी लगाना इनका साधारण कार्य हो गया। 'ठाकुर' तो प्रेमिका की गली में इसलिये प्रतिदिन जाने लगे कि कम से कम वह इनका चेहरा तो पहिचान लेगी और यह जान लेगी कि ये उसी के लिये रोज आते हैं—

वा निरमोहिनी रूप की रासि जऊ उर हेत न ठानति ह्वै है।
बारहि बार बिलोकि घरी घरी सूरति तो पहिचानति ह्वै है॥
'ठाकुर' या मन को परतीति है, जो पै सनेह न मानति ह्वै है।
आवत हैं नित मेरे लिये इतनी तौ बिसेष कै जानति ह्वै है॥

भारत में मुसलमानों का पैर जम जाने के कारण जहाँ धार्मिक दृष्टि से एक ओर राम-रहीम एक हो रहे थे वही दूसरी ओर साहित्यिक आदान-प्रदान भी जोरों से चल रहा था। जहाँ हिन्दी के हिन्दू कवियों ने फारसी की प्रेम पद्धति को अपनाया वहाँ दूसरी ओर मुसलमान सूफी कवि भारतीय लोक जीवन की ओर झुके और अपने काव्य मे भारतीय परम्परा के अनुसार दर्शन और रहस्यवाद को स्थान देने लगे। विदेशी प्रभाव प्रेम के क्षेत्र में बहुत पहले से पडना आरम्भ हो गया था। कबीर ने लिखा है—

यह तो घर है प्रेम का, खाला का घर नाहिं।
शीश उतारे कर धरै, तब पैठै घर माहिं॥

पर यह प्रभाव दरबारी कवियो तक आते आते पूर्णरूप से व्याप्त हो गया।

इन दरबारी कवियों ने लोकजीवन की पूर्णतः उपेक्षा की और लोकजीवन से प्रेरणा प्राप्त करके जो भी कवितायें की जाती थी, उसके रचयिता अधिकाश मुसलमान थे। यही कारण है कि विदेशी होते हुए भी कवियों का प्रभाव भारतीय जीवन पर अधिक पडा और विवश हो कर हिन्दी के कवियों को भी अपना स्वर मुलायम करना पडा। जो सुषमा और आकर्षण वाटिका मे खिले पुष्पों में होता है, वह गमलों अथवा कागज के फूलों में कहाँ? ग्राम-साहित्य अथवा लोकजीवन से अभिभूत कविता उपवन में उगे उस प्राकृतिक पुष्प के समान है, जिसमें रूप के साथ ही साथ सुगन्ध भी है, जो आँखों को शीतलता प्रदान करता है, किन्तु दरबारों में लोकजीवन से दूर कला को लक्ष्य कर के लिखी कवितायें उस निर्गंध कुसुम के समान हैं जिसमें शीतलता प्रदान करने की उतनी शक्ति नहीं जितनी कि आँखों को चौंधिया देने की। गाँवों मे भी जिन्दगी होती है और वहाँ के लोगों में भी सुख-दुख अनुभव करने की अपार शक्ति होती है। अज्ञात रूप से भाव ग्रामवासियों के हृदय से फूट पडते हैं, उनमें जीवन और ताजगी अपेक्षाकृत अधिक होती है। प्रेम की विह्वलता तथा आनन्द की अभिव्यक्ति में ही उनका अन्तर नहीं बोलता, बल्कि विषमजीवन की पीडायें भी

अत्यन्त मार्मिकता के साथ उनकी भोली-भाली वाणी में मुखर हुआ करती हैं, जो किसी भी श्रेष्ठ साहित्य के लिये ईर्ष्या की वस्तुयें हैं। जिन लोगों का यह विश्वास है, कि कविता विलासी जीवन के ही क्रोड़ में पलती है, उनके लिये लोकजीवन से स्नात मार्मिक अभिव्यक्तियाँ चुनौती हैं। मजदूरी पर जीवन निर्वाह करने वाले दीन ग्रामीणों को मँहगी आ जाने पर महान् सकट का सामना करना पड़ता है। एक युवक मँहगी से उत्पन्न अपनी स्वाभाविक पीर को गा कर किस प्रकार अपने हमजोलियों से अपनी वेदना कहता है—

महगी के मारे बिरहा विसरिगा।
भूलि गई कजरी कबीर।
देखि के गोरी का उभरा जोबन,
अब उठै न करेजवा में पीर॥

एक नौजवान की यह अत. पीडा किस काव्य से कम मार्मिक एव कारुणिक है? मस्ती के दिनों में कजरी कबीर और गोरी के उभरे हुये जोबन जो सुख की सृष्टि करते थे, गरीबी में उनकी स्मृति क्या कम मार्मिक है? पेट की भूख अथवा उसकी चिन्ता मानसिक भूख अथवा आकर्षण को दबा नहीं सकती जो हृदय के मन में पीडा बनकर बराबर गूँजती रहती है। इससे बढकर काव्य के लिये सुन्दर विषय और क्या हो सकता है? और क्या इसमें कवि की प्रतिमा नहीं झलकती। कहत (अकाल) पर 'शेख शादी' जैसे महाकवि ने भी ऐसे ही भाव वाला एक शेर बोस्ताँ (बाब १) में लिखा है—

चुना कहत-शाले शुदन दर दमिश्क।
कियारॉं फरामोश कर्दन्द इश्क॥

अर्थात् दश्मिक में ऐसा अकाल पडा कि यारों ने इश्क को भुला दिया। लोक जीवन की इस मार्मिक शक्ति को हिन्दी के मध्यकालीन कवियों की अपेक्षा मुसलमान कवियों ने अधिक पहचाना था। इनकी लिखी बहुत कुछ प्रेम गाथायें उपलब्ध हैं। 'पद्मावत' से ही पता चलता है कि उस समय में सपनावती, मुगधावती, मृगावती, मधुमाल्ती तथा प्रेमावती आदि कथायें लोक में प्रचलित थीं। इनमें मृगावती और मधुमाल्ती कहानियों को आश्रय करके लिखे हुए दो ग्रन्थ (पहला 'कुतबन' का और दूसरा 'मंझन' का) मिल चुके हैं। ऐसे और भी ग्रन्थ उस समय अवश्य लिखे गये होंगे जो उपलब्ध नहीं हो सके, क्यों कि दरबारों में न लिखी जाने के कारग उनकी सुरक्षा का समुचित प्रबन्ध नहीं हो सका। कम से कम उनको आश्रय करके बनाई हुई गीतियों से ग्रामीण जनता अवकाश के समय मनोरंजन तो अवश्य करती होगी।

कविवर तुलसीदास के पूर्ववर्ती श्रृंगारिक कवियों में अपेक्षाकृत लोक जीवन का स्पर्श अधिक रहा किन्तु परवर्ती कवियो में तो उसका नितात अकाल सा दिखलाई पडता है। रासो काल से ही वीर गीतों की परम्परा जन-जीवन से होती हुई चली आ रही थी जिसके प्रतिकूल 'तुलसीदास जी' ने जब अपनी रामायण में लिखा था कि

"कीन्हें प्राकृत जन गुण-गाना।
सिरधुनि गिरा लागि पछताना॥"

"तो उनका मतलब केवल राजाओं या आश्रयदाताओं के गुण-गान से ही नहीं या बल्कि लोक-कथानकों से भी था। यह वक्तव्य ही बतलाता है कि उन दिनों लोक प्रचलित कथानकों को आश्रय करके बहुत ग्रन्थ लिखे जा रहे थे।" तुलसी साहित्य के माध्यम से जो साहित्यिक प्रतिमान सामने आये उससे इतना अपकार तो अवश्य हुआ कि लोक कथायें साहित्य से दूर हो गई। हिन्दू और हिन्दू संस्कृति के महान् समर्थक होने के कारण तुलसी-साहित्य का प्रभाव केवल हिन्दी कवियों पर पड़ा और मुसलमान कवि उससे अप्रभावित ही रहे। यही कारण है कि मुसलमान कवि अपेक्षाकृत हिन्दू कवियों से लोक-जीवन के अधिक निकट रहे।

इस काल के कविगण शास्त्रीय-विधान, कलाकारिता, शृंगार-वर्णन, नख-शिख, ऋतु वर्णन, अलंकार तथा नायिकाभेद आदि ऐसी सीमित काव्य परिधि में आबद्ध थे कि खुल कर लोक-जीवन की स्वच्छन्द वायु में स्वाँस भी नहीं ले सके। इस प्रवृत्ति के मूल में उनकी सामाजिक एवं सांस्कृतिक सीमायें थीं, जिनका उल्लेख किया जा चुका है। दरबारी संस्कृति में पले कवियों के अन्तर्गत कवित्त-कौशल दिखाने की प्रवृत्ति इतनी शक्तिशाली हो गई थी, कि कहीं-कहीं उसका परिणाम अत्यन्त उपहासास्पद हो गया है। समूचे भारतीय साहित्य मे अपने आप में पूर्ण कलात्मक स्वतन्त्र फुटकर छन्दों की ऐसी भरमार कहीं भी देखने को नहीं मिल सकती। यद्यपि इन कविताओं की सृष्टि अधिकांशतः पहले लक्षणों को देख कर, उन्हीं को दृष्टि-पथ में रख कर हुई थी, फिर भी इनमें उत्तम कलात्मक छन्दों की संख्या कम नहीं। विषय वस्तु की दृष्टि से इस काल की कवितायें आज तक मर गई होतीं यदि उनमें कलात्मकता को स्थान न मिला होता, क्योंकि विषय वस्तु का इनमें शोचनीय अभाव है। काव्य के जिस विषय का सम्बन्ध लोक-जीवन से नहीं होता उसमें स्फुलिंगवत् क्षणिक चमत्कार भले हो आ जाय और हम वाह वाह कर उठें किन्तु ऐसा साहित्य दीर्घायु नहीं हो सकता। विषय की दृष्टि से इस काल के कवियों मे विनाश के अंकुर पूर्णतः वर्तमान थे। "भाषा के इतिहास में एक समय ऐसा भी आता है जब असली कवित्व-शक्ति न रहने पर भी बनावटी भाषा में कुछ भी भला-बुरा लिख कर शब्दों की खींचातानी दिखाते हुए अपनी लियाकत का इजहार करते हैं और चाहे जैसी अश्लील या अनर्गल बात को छंद के खोल मे छिपा हुआ देख, लोग उसी को कविता समझने और समझाने लगते हैं।"[1] इस काल की कविता इतिहास के इसी बिन्दु पर पहुँच गई थी। "कविगण अनुप्रास और यमक का जाल फैला कर 'दूर की कौड़ी' लाने का प्रयास करते थे। काव्य परम्परा और रूढ़ियों की सहायता से वे शाब्दिक इन्द्रजाल की रचना करते थे। उदाहरण के लिये प्रताप साहि का एक प्रसिद्ध सवैया लीजिये—

सखी सिखायी न मानति है, बरही बस, संग सखीन के आवै ?
खेलत खेल नए जल में, बिन काम वृथा कत जाम बितावै।
छोडि कै साथ सहेलिन को, रहि कै कहि कौन सवादहिं पावै ?
कौन परी यह बानि, अरी ! नित नीर भरी गगरी ढरकावै।

---

१—बद्रीनाथ भट्ट—हिन्दी काव्य की भाषा—सरस्वती, फरवरी ।

नायिकाभेद की दुरूह रुढियों और काव्य-परम्परा से अपरचित पाठकों के लिये यह सवैया एक पहेली मात्र है। रूढिगत अलंकारों के भार से लदी हुई यह काव्य की भाषा प्रगति के मार्ग पर बढ़ने मे असमर्थ थी।"[1] निश्चय हो पतन की प्रक्रिया आरम्भ हो गई थी। भाषा में कृत्रिमता और विषय की पुनरावृत्ति अलंकरण का आग्रह इसी पतनशीलता के प्रमाण हैं। यहाँ आकर कवियों के विचार पुराने विचारो को आकृति बन गये हैं और कारयित्री शक्ति दिनों-दिन क्षीण होने लगी है तथा शरीर और मन दोनों की साहसिकता से लोग भय खाने लगे हैं, ऐसा स्पष्ट दिखाई पडता है।

कवि कर्म केवल बाह्य सौन्दर्य को कलात्मक ढग से वर्णन कर देने अथवा एक ही वस्तु को बार-बार अनेक प्रकारों से उपस्थित कर देने मे ही नहीं समाप्त हो जाता, बल्कि उसे और भी बहुत सी बातों का वर्णन करना होता है। उसके ऊपर साधारण उत्तरदायित्व नही होता, बल्कि उसे समसामयिक सामाजिक एवं सास्कृतिक मनोवृत्तियों का प्रतिनिधित्व करना होता है। उसे अपने ही नही बल्कि दूसरो के मनोभावों का भी चित्र उतारना होता है, जो इसी देश मे नहीं बल्कि दूसरे देशों में भी पाये जाते हैं। महाकवि कालिदास में ये गुण प्रभूत मात्रा में विद्यमान थे। यदि किसी निरपराध व्यक्ति का सर काटा जाने लगे, यदि कोई कायर आदमी किसी खूँख्वार शेर के सामने आ जाय, यदि कोई वेदान्त वागीश चिता पर चढी हुई किसी की लाश को देख ले तो उसके मन में उस समय जिन-जिन विकारों का उत्थान होगा, उनका वह अनुभव तो अवश्य करेगा, परन्तु उनको शब्द द्वारा चित्र की तरह वह दूसरों को दिखला न सकेगा, जिसके लिये कालिदास जैसे कुशल कवियों के पास जाना पडेगा। कुशल कवि मे विलक्षण शक्ति होती है, जिसके द्वारा वे दूसरों के विकारों का चित्र खींचकर 'रवि वर्मा' के भी चित्राकन-अभिमान को चूर्ण कर सकते हैं।

एक स्थान पर 'श्री हर्ष' ने लिखा है कि 'नल-दमयन्ती' मिलन के अनन्तर 'नल' के घर में वे बातें हुई जो "महाकविभिरप्यर्वाक्षिताः" थीं, अर्थात् जिनको महाकवियों ने भी नहीं देखा था। इससे यह स्पष्ट होता है, कि जिन बातो को और लोग नहीं देख पाते, उनको भी महाकवि देख लेते हैं। पर 'नल' ने महाकवियों को भी मात दे दी थी, क्योंकि उसने ऐसी भी बातों का अनुभव किया था अथवा कर दिखाया था, जिनका स्वप्न तक भी महाकवि नही देख पाये थे। इसकी सत्यता की गवाही महाकवि ही दे सकते हैं। पर इसमें सत्य का अश अधिक अवश्य है, कि जो बातें औरो को नहीं सूझती हैं, वे श्रेष्ठ कवियों को सूझ जाती हैं। औरों की अपेक्षा कवि की सूझ मार्मिक होती है, क्योंकि वह केवल अनुभव करके ही शात नहीं बैठता, बल्कि उनका वर्णन भी करता है और ऐसा वर्णन करता है कि विषय की तस्वीर सी खिच जाती है। कविता और कुछ नहीं, केवल मनोविकारों के उत्कृष्ट शब्द चित्र का नाम है।

इस काल के कवियों ने विविध मनोविकारों को छोड़ कर केवल वासना को ही अपनी कविताओं मे महत्त्वपूर्ण स्थान दिया है। इनकी कविताओं मे जीवन की चिरतन समस्याओं का समाधान नहीं मिलता और न तो इन में मानव समाज के उच्चाति उच्च लक्ष्यों और आकाक्षाओं की झलक ही आ पायी है। इसमें दो मत हो ही नहीं सकते कि दरबारी

---

१—आधुनिक हिन्दी साहित्य का विकास—डा० श्रीकृष्णलाल–पृ० ८०६.

सस्कृति काल के कवियों का लक्ष्य उच्च आदर्शों पर था ही नही, केवल गार्हस्थ्य जीवन के एक विशेष पक्ष सुख-सौन्दर्य आदि पर ही उनकी दृष्टि टिकी रह गई और वे स्त्री-पुरुष के मधुर सबधों की ही चर्चा में अपनी प्रतिभा का अपव्यय करते रहे। यदि इनकी कला और लोक जीवन की समस्याओं का समन्वय हो पाया होता तो निश्चित ही एक स्थायी साहित्य परम्परा का निर्माण हो गया होता।

जब तक साहित्यिक भाषा, शिक्षितजन तथा सर्वसाधारण की भाषा एव समस्या से अपना सम्बन्ध स्थापित नही कर पाती तब तक उसमें स्थायित्व का अभाव ही रहता है। "हमारे साहित्य में कालिदास के समय से ही साहित्यिक भाषा और जन-समाज की भाषा में महान अन्तर पाया जाता है। मध्यकालीन-राजपूत काल में जबकि जनता की भाषा प्राकृत अथवा अपभ्रश थी, साहित्य मे देव भाषा सस्कृत का ही मान था और गीति-काव्यों का अभाव सा मिलता है। कालिदास, भारवि, माघ, के काव्य नदी की धारा के समान प्रवाहित नहीं होते। प्रबन्ध तथा गीतिकाव्यों में जिस गति वेग, लघुता, मधुरता और सरलता की आवश्यकता होती है, वह कृत्रिम सस्कृत भाषा में मिलना असम्भव है। भक्ति के उत्थान काल में हमारी साहित्यिक भाषा ओर जन समाज की भाषा का सयोग बन पडा था और उसी समय साहित्य की सर्वतोमुखी वृद्धि हुई थी। तुलसी और जायसी ने अवधी भाषा में सफल काव्यों की रचना की, सूर, मीरा और अष्ट छाप के अन्य कवियों ने कृष्णलीला के मधुर पद गाये, केशव, रहीम और 'गग' ने मुक्तक काव्य की रचना की।"[1] किन्तु दरबारों की श्रृङ्गारिक सस्कृति का रंग कवियों पर ज्यों ज्यों गाढा होने लगा, त्यों त्यों उन कवियों का सम्बन्ध लोक जीवन से छूटता सा गया। उनके सामने केवल सजे सजाये विदेशी दरबार और बडे बडे नगरों की विलासी सभ्यता थी तथा उनके प्रतिद्वन्द्वी थे उर्दू और फारसी के श्रृङ्गारिक शायर, जिनसे उन्हें मोर्चा लेना था। फलतः जिस प्रकार की रचनायें हुई उनमें विदेशियों और नगरों की सभ्यता का प्रभाव स्पष्ट लक्षित है। 'अलंकार' इनकी कविताओं का श्रृङ्गार है, नायिका भेद इनकी कविताओं की भावभंगिमा है, रूप तथा ऋतुवर्णन इनकी कविताओं की भाषा है तथा श्रृङ्गार वर्णन इनकी रचनाओं की आत्मा है।



१—आधुनिक हिन्दी साहित्य का विकास—डा० श्री कृष्णलाल पृ० ८-१०।

# परिशिष्ट

दरबारी सस्कृति के प्रभाव में रचना करने वाले हिन्दी के मुक्तककारों की कृतियों का ऐतिहासिक विकास क्रम जानने के लिये, यह अत्यन्त आवश्यक था, कि उनकी कतिपय चुनी-चुनाई कविताओं को उदाहरण स्वरूप दे दिया जाय। कविताओं का वर्गीकरण मैंने मुक्तकों के विभिन्न प्रकारों के आधार पर किया है और यह ध्यान रखा है, कि जहाँ तक हो सके प्रतिनिधि रचनाओं को ही स्थान मिले।

**वीर रसात्मक मुक्तक :**

१—धर वाँकी दिन पाधरा, मरद न मूकै माग।
धणा नरिंदा घेरियो, रहे गिरंदा राग ॥ १ ॥
माई एहड़ा पूत जण, जेहडा राग प्रताप।
अकबर सूतो ओझकै, जाग सिराणैं साँप ॥ २ ॥
अकबर समद अथाह, सूरापग भरियो सजल।
मेवाड़ो तिग माँह, पायेण फूल प्रताप सी ॥ ३ ॥
पातल पाध प्रमाग, साँची साँगाहर तणी।
रही सदा लग राण, अकबर सूँ ऊभी अणी ॥ ४ ॥

: पृथ्वीराज :

२—अकबर गरब न आँग, हींदू सह चाकर हवा।
दीठो कोई दीवाग, करतो लटका कटहडै ॥ १ ॥
अकबर कीना आद, हींदू नृप हाजर हुवा।
मेद पाट मरजाद, पग लागो न प्रताप सी ॥ २ ॥
कदे न नामै कंध, अकबर ढिग आवै न ओ।
सूरज वंस सबंध, पाळै राण प्रताप सी ॥ ३ ॥
अकबर पथर अनेक, कै भूपत भेला किया।
हाथ न लागो हेक, पारस राग प्रताप सी ॥ ४ ॥

. दुरसाजी .

३—सूर न पूछै टीपणो, सकुन न देखै सूर।
मरणा नूं मंगल गिगै, समर चढै मुख नूर ॥ १ ॥
कायर घर आवण करं, पूछै ग्रह दुज पास।
सरग वास खारौ गिगै, सब दिन प्यारौ सास ॥ २ ॥
सूरातन सूराँ चढ़ै, सत सतियाँ सम दोय।
आडी धारा ऊतरैं, गणै अनल नूं तोय ॥ ३ ॥
जाया राजपूताणियाँ, वीरत दीधी वेह।
प्राण दियै पाणी पुणग, जावान दिये जेह ॥ ४ ॥

४—दारा कीन दौर यह, रार नहीं खुजवे की,
बाँधिबो नहीं है कैधों मीर सहवाल को।
मठ विश्वनाथ को, न बास ग्राम गोकुल को,
देवी को न देहरा, न मंदिर गोपाल को॥
गाढ़े गढ लीन्हें अरु बैरी कतलाम कीन्हें,
ठौर ठौर हासिल उगाहत है साल को।
बूडति है दिल्ली सो सँभारौ क्यों न दिल्लीपत,
धक्का आनि लाग्यो सिवराज महाकाल को॥
: भूषण .

**नीतिपरक मुक्तक :**

१—रहिमन वे नर मर चुके, जे कहुँ माँगन जाहिं।
उनते पहिले वे मुए, जिन मुख निकसत "नाहिं" ॥ १ ॥
रहिमन रहिला की भली, जौ परसै चितलाय।
परसत मन मैला करै, सो मैदा जरि जाय॥ २ ॥
दुरदिन परे रहीम कह, भूलत सब पहिचानि।
सोच नहीं वित-हानि की, जौ न होय हित-हानि ॥ ३ ॥
ज्यों रहीम गति दीप की, कुल कपूत गति सोय।
वारे उजियारो लगै, बढ़े अँधेरो होय ॥ ४ ॥
. अब्दुर्रहीम खान खाना :

२—ऊँची जाति पपीहरा पियत न नीचो नीर।
कै जाँचै घन स्याम सों, कै दुख सहै सरीर ॥ १ ॥
चढत न चातक चित कबहुं, प्रिय पयोधि के दोख।
याते प्रेम पयोधि बर, तुलसी जोग न रोख ॥ २ ॥
होय अधीन जाँचै नहीं, सीस नाय नहिं लेइ।
ऐसे मानी मागनहिं, को बारिद बिनु देइ ॥ ३ ॥
मान राखिबो भागिबो, पिय सों सहज सनेहु।
तुलसी तीनो तब फबै, जब चातक मति लेहु ॥ ४ ॥
. तुलसीदास .

३—बहुत द्रव्य सचै जहाँ, चोर राज भय होय।
काँसे ऊपर बीजुरी, परति कहैं सब कोय ॥ १ ॥
विद्या बिनु न बिराजहिं, जदपि सरूप कुलीन।
ज्यों सोभा पावै नहीं, टेसू बास विहीन ॥ २ ॥
एकहि भले सुपुत्र तैं, सब कुल भलो कहाय।
सरस सुवासित वृक्ष तैं, ज्यों बन सकल बसाय ॥ ३ ॥
छमा खड्ग लीने रहै, खल को कहा बसाय।
अगिन परी तृन रहित तल आपहिं तैं बुझि जाय ॥ ४ ॥
. वृन्द :

४—साईं बेटा बाप के बिगरे भयो अकाज।
हरिनाकुस अरु कंस को गयो दुहुन को राज॥
गयो दुहुन को राज बाप बेटा के बिगरे।
दुसमन दावागीर भए महिमंडल सिगरे॥
कह गिरधर कविराय जुगुन याही चलि आई।
पिता पुत्र के बैर नफा कहु कौने पाई!॥ १॥
रहिए लटपट काटिदिन बरु धामहिं में सोय।
छाँहन वाकी बैठिए जो तरु पतरो होय॥
जो तरु पतरो होय एक दिन धोखा देहैं।
जा दिन बहै बयार टूटि जब जर से जैहैं॥
कह गिरधर कविराय छाँह मोटे की गहिए।
पाता सब झर जाय तऊ छाया में रहिए॥ २॥

: गिरिधर कविराय :

५—बरखै कहा पयोद इत मानि मोद मन माँहि।
यह तो ऊसर भूमि है अकुर जमि है नाहि॥
अकुर जमि है नाँहि बरस सत जौ जल देहैं।
गरजै तरजै कहा! वृथा तेरो श्रम जैहै॥
बरनै दीन दयाल न ठौर कुठौरहि परखै।
जाहक गाहक बिना बलाहक! ह्याँ तू बरखै॥ १॥
चल चकई तेहि सर बिसै जँह नहिं रैन बिछोह।
रहत एक रस दिवस ही सुहृद हंस सदोह॥
सुहृद हंस सदोह कोह अरु द्रोह न जाको।
भोगत सुख अबोह मोह दुःख होय न ताको॥
बरनै दीनदयाल भाग बिन जाइ न सकई।
पिय मिलाप नित रहै ताहि सर तू चल चकई॥ २॥

: दीनदयाल गिरी :

गीति—

१—कुंज भवन सँय निकसलि रे।
रोकल गिरधारी॥
एकहिं नगर बसि माधव रे।
जनि कर बटमारी॥
छाँड़ु कन्हैया मोह आँचर रे।
फाटत नव सारी॥
अपजस होएत जगत भरि रे।
जनि करिअ उघारी॥

संग क सखी अगुआइल रे।
हम एकसरि नारी॥
दामिनि आए तुलाइल रे।
एक राति अँधियारी॥
: विद्या पति :

२—उपमा नैन न एक रही,
कविजन कहत कहत सब आए सुधिकर नाहिं कही।
कहि चकोर बिधु मुख बिनु जीवत भ्रमर नाहिं उड़िजात॥
हरि मुख कमल-कोष बिछुरे तै ठाले कत ठहरात।
ऊधो बधिक व्याध है आये मृग सम क्यो न पलात॥ १॥

माधौ जू यह मेरी इक गाइ।
अब आज तैं आप आगैं दई लै आइये चराइ॥
यह अति हरहाई, हटकत हूँ बहुत अमारग जाति।
फिरत बेद-बन-ऊँख उखारति सब दिन अरुस बराति॥
हित करि मिलै लेहु गोकुल पति अपने गोधन माँह।
सुख सोऊँ सुनि वचन तुम्हारे देहु कृपा करि बाँह॥
निधरक रहौं सूर के स्वामी जनि मन जौनो फेरि।
मन-ममता रुचि सौं रख बारी पहिले लेहु निबेरि॥ २॥
: सूरदास :

३—नाहिन आवत आन भरोसो।
यहि कलिकाल सकल साधन तरु है स्रम फलनि फरोसो॥
तप तीरथ उपवास दान मख जेहि जो रुचि करौ सो।
पाए पै जानिबो करम फल भरि भरि बेद परोसो॥
आगम बिधि जप जोग करत नर सरत न काज खरोसो।
सुख सपनेहु न जोग सिधि साधन रोग बियोग धरोसो॥
काम क्रोध मद लोभ मोह मिलि ग्यान बिराग सरोसो।
बिगरत मन सन्यास लेत जल नावत आम घरोसो॥
बहुमत सुन बहुपंथ पुराननि जहाँ तहाँ झगरो सो।
गुरु कह्यो राम भजन नीको मोहि लागत राजडगरो सो॥
तुलसी बिनु परतीति प्रीति फिरि फिरि पचि मार मरोसो।
राम नाम बोहित भव सागर चाहत तरन तरोसो॥
: तुलसीदास :

४—सखी मेरी नींद नसानी हो।
पिय को पंथ निहारते सब रैणि बिहानी हो॥
सब सखियन मिलि सीखि दई मन एक न मानी हो।
बिन देखी कल नाहि परत जिय ऐसी ठानी हो॥
अंग अंग व्याकुल भई मुख पिय पिय बानी हो।
अंतर बेदन बिरह को, वह पीड न जानी हो॥
ज्यूँ चातक घन कूँ रटै मछुरी जिमि पानी हो।
मीरा व्याकुल बिरहिणी सुधि बुधि बिसरानी हो॥
: मीरा :

**प्रबंध-मुक्तक:**

१—सुनौ स्याम! यह बात और कोउ क्यों समझाय कहै।
दुहु दिसि की रति बिरह बिरहिनी कैसे कै जो सहै॥
जब राधे, तब ही मुख 'माधौ माधौ' रटति रहै।
जब माधौ ह्वै जाति, सकल तनु राधा-बिरह दहै॥
उभय अग्र दव दारुकीट ज्यों सीतलताहि चहै।
सूरदास अति बिकल बिरहिनी कैसेहु सुख न लहै॥
: सूरदास :

२—जौ हौं मातुमते महँ ह्वै हौं।
तौ जननो जग में या मुख को कहाँ कालिमा ध्वैहौं?
क्यों हौं आजु होत सुचि सपथनि, कौन मानिहैं साँची?
महिमा-मृगी कौन सुकृती की खल-बच-विसिषन्ह बाँची?॥ १॥
बिलोके दूरि ते दोउ बीर
मन अगहुँड़, तन पुलक सिथिल भयो, नयन-नलिन भरे नीर।
गड़त गोड मनो सकुच पंक महँ, कढ़त प्रेमबल धीर॥ २॥
: तुलसीदास :

३—कहन स्याम-सदेस एक मैं तुम पै आयो।
कहन समय सकेत कहूँ अवसर नहिं पायो॥
सोचत ही मन में रह्यो, कब पाऊँ इक ठाऊँ।
कहि सदेस नँदलाल को, बहुरि मधुपुरी जाऊँ॥
सुनौ व्रजनागरी।

जौं उनके गुन होय, वेद क्यों नेति बखानै।
निरगुन सगुन आतमा-रुचि ऊपर सुख सानै॥
वेद पुराननि खोझि कै पायो कतहुँ न एक।
गुन ही के गुन होहि तुम, कहो अकासहि टेक॥
सुनौ व्रजनागरी।
: नन्ददास :

स्वतन्त्र गेय मुक्तक .

१—अनुखन माधव माधव सुमरइत
सुन्दरि मेलि मधाई
ओ निज भाव सुभावहि बिसरल
अपने गुन लुबुधाई
माधव अपरुप तोहर सनेह
अपने विरह अपन तन जरजर
जीवइति भले सदेह
भोरहि सहचारी कातर दिठिहेरि
छलछल लोचन पानि
अनुखन राधा राधा रटइत
आधा आधा बानि
राधा सन जब पुनतहि माधव
माधव सयँ जब राधा
दारुन प्रेम तबहिं नहिं टूटत
बाढत विरहक बाधा
दुहु दिसि दारुदहन जैसे दगधई
आकुल कीट परान
ऐसन वल्लभ हेरि सुधामुखि
कवि विद्यापति भान

: विद्यापति :

२—मोर पखा सिर ऊपर राखिहौं, गुंज की माल गरे पहिरौंगी।
ओढि पीताम्बर लै लकुटी बन, गोधन ग्वालन संग फिरौंगी॥
भावतो सोई मेरो रसखान सो तेरे कहे सब स्वाग करौंगी।
या मुरली मुरलीधर की अधरान-धरी अधरा न धरौंगी॥

: रसखान .

विशुद्ध मुक्तक—

१—मृगहूँ ते सरस बिराजत विशाल दृग,
देखिये न अस दुति कोलहू के दल मैं।
गंग घन दुज से लसत तन आभूषन,
ठाढे द्रुम छाँह देख ह्वै गई विकल मैं॥
चख चित चाय भरे शोभा के समुद्र माहिं,
रही ना सँभार दसा और भई पल मैं।
मन मेरो गरुओ गयो री बूडि मै न पायो,
नैन मेरे हरुये तिरत रूप जल मैं॥

: गंग :

२—देखी है गुपाल एक गोपिका अनूप रूप,
सोने तें सलोनी बास सोभे तें सुहाई है।
सोभाई सुभाव अवतार लियो घनस्याम,
किधौं दामिनी के काम कामिनी ह्वै आई है॥
देवी कोऊ दानवी न, मानवी न होई ऐसी,
भानवी न हाव-भाव भारती पठाई है।
केसोदास सब सुख-साधन की सिद्धि जे,
मेरे जान मैंन ही सों मैनका की जाई है॥
: केशव दास :

३—जिन बोल सुबोल अमोल सबै, अँग केलि कलोलन मोल लिए।
जिनको चित लालची लोचन रूप, अनूप पियूष सु पीय जिए॥
जिनके पद 'केशव' पानि हिए, सुख मानि सबै दुख दूरि किए।
तिनको सँग फूटत ही फिट रे! फटि कोटिक टूक भयो न हिए॥
: केशव :

४—कान्ह की बाँकी चितौनि चुभी,
झुकि काल्हि ही झाँकी है ग्वालि गवाछनि।
देखी है नोखी सो चोखी सी कोरनि,
ओछे फिरै उभरै चित जा छनि॥
मार्‍यो सँभारि हिये मे मुबारक,
ए सहजै कजरारे मृगाछनि।
सींक लै काजर दे री गवाँरिनि,
आँगुरी तेरी कटैगी कटाछनि॥
: मुबारक :

५—हमको तुम एक, अनेक तुम्हैं, उनहीं के विवेक बनाइब हौ।
इत चाह तिहारी बिहारी, उतै सरसाइ कै नेह सदा निबहौ॥
अब कीबौ 'मुबारक' सोई करौ, अनुराग-लता जिन बोई दहौ।
घनस्याम! सुखी रहौं आनँद सों, तुम नीके रहौ, उनही के रहौ॥
: मुबारक :

६—फूलन सों बाल की बनाय गुही बेनी लाल,
भाल दई बेंदी मृगमद की असित है।
भाँति-भाँति भूषन बनाये ब्रजभूषन
सुबीरी निज कर सों खवाई करि हित है॥
ह्वै कै रस-बस जब दीबे को महावर के,
'सेनापति' लाल गह्यो चरन ललित है।
चूमि हाथ नाहके, लगाइ रही आँखिन सों,
एहो प्रान नाथ! यह अति अनुचित है॥
: सेनापति :

७—कौनैं बिरमाये, कित छाये अजऊं न आए,
कैसे सुधि पाऊँ प्यारे मदन गुपाल की ॥
लोचन जुगल मेरे ता दिन सफल ह्वै हैं,
जा दिन बदत-छवि देखौ नंदलाल की ॥
सेनापति जीवन अधार गिरिधर बिन,
और कोन हरै बलि बिथा मो बिहाल की ॥
इतनी कहत, आँसू बहत, फरकि उठी।
लहर लहर दृग बाँई व्रज बाल की ॥
: सेनापति :

८—जामिनि कछू मन सोच-सँकोच न, आछिये सो तौ कछू लरिकाई।
आवत ही इन नैनन के रस मोहन के बस कौं ललचाई ॥
देखे बिना कल नेक नहीं, अरु देखै तौ गोकुल गाँम चबाई।
जामें हँसे हू कलंक लगै, जे कौन धौं वैस बिसासिनि आई ॥
: चिन्तामणि :

९—जामिनि कौ पहिलौ जब जाम, बितीत भयों प्रिय गेह न आयौ।
लाजन बोलि सकै न सखीन सों, बाम को काम-हियौ अकुलायौ ॥
यों मन बीच विचार करै, उन कैहू न मोहि वियोग दिखायौ।
जानति हौं न कहा गति है, मेरे प्रानन कौ पति कै बिलमायौ ॥
॥ चिन्तामणि ॥

१०—साथ सखी के नई दुलही कों, भयो हरि को हियौ हेरी हिमंचल।
आइ गए 'मतिराम' तहाँ घर, जानि इकन्त अनन्द तें चचल ॥
देखत ही नन्दलाल कों, बाल के पूरि रहे अँसुवान दृगंचल।
बात कही न गई, सु रही गहि, हाथ दुहूँ सों सहेली कौ अचल ॥
: मतिराम :

११—आई है निपट साँझ, गैया गईं घर माँझ,
ह्याँ ते दौरि आई, कहै मेरो काम कीजिए।
हौं तौ हौं अकेली और दूसरौ न देखियत,
वन की अँध्यारी सों अधिक भय भीजिए ॥
कवि 'मतिराम' मनमोहन सों पुनि-पुनि,
राधिका कहति बात साँची कै पतीजिए।
कब की हौं हेरति, न हेरैं हरि पावत हौं,
बछरा हिरान्यौ, सो हिराइ नैक दीजिए ॥
: मतिराम :

१२—रीझि रीझि रहसि रहसि हँसि हँसि उठै,
साँसैं भरि आँसू भरि कहत दई दई।
चौंकि चौंकि चकि चकि उचकि उचकि देव,
जकि जकि बकि बकि परत बई बई॥
दुहुँन कौ रूप गुन दोऊ बरनत फिरैं
घर न थिराति रीति नेह की नई नई।
मोहि मोहि मन भयो मोहन को राधिका में
राधिका हूँ मोहि मोहि मोहनमयी भई॥
: देव :

१३—नैंको सुहाति न, जाति गयी, उर पीर नदी, गहि गाढ़ी गड़ी क्यों।
खैंची खयून खरी खरकै नहिं, नीठि खुलै खुभि डीठि घसी क्यों॥
'देव' कहा कहौं तोसों जु मोसों तैं आज करी बिन काज हँसी क्यों।
गाँठिऐ तोरि तनी छिन छोरि दै, छातिऐ कंचुकी ऐंचि कसी क्यों॥
: देव :

१४—कबहूँ मिलिबो कबहूँ मिलिबो
यह धीरज ही में धरैबो करै।
उर ते कढि आवै गरेते फिरै
मन की मनही में सिरैबो करै॥
कवि बोधा न चाव सरै कबहूँ
नितहूँ हरबा से हरैबो करै।
सहतेइ बनै करते न बनै
मनही मन पीर पिरैबो करै॥
: बोधा :

१५—कहिबे को बिथा सुनिबे को हँसी, को दया सुनि कै उर आनतु है।
अरु पीर घटै तजि धीर सखी! दुख को नहीं कापै बखानतु है॥
कवि बोधा कहे में सवाद कहा, को हमारी कही पुनि मानतु है।
हमैं पूरी लगी कै अधूरी लगी, यह जीव हमारोई जानतु है॥
: बोधा :

१६—रोज न आइए जो मनमोहन, तौ यह नेक मतो सुनि लीजिए।
प्रान हमारे तुम्हारे अधीन, तुम्हैं बिन देखे सु कैसे क जीजिए॥
'ठाकुर' लालन प्यारे सुनौ, बिनती इतनी वै अहो चित दीजिए।
दूसरें, तीसरें, पाँचएँ, सातएँ, आठएँ तौ भला आइबो कीजिए॥
: ठाकुर :

१७—एग एक कुराह चली हौं चलौं, हटकौ इन्हें ए ना कुराह चलैं।
हृदि तो अलि आपुनौ सूझती है, प्रन पालिए सोई, जो पाले पलैं॥
कवि 'ठाकुर' प्रीति करी है गुपाल सों, टेरैं कहौ सुनौ ऊँचे गलैं।
हमें नीकी लगी सु करी हमने, तुम्हें नीकी लगौ न लगौ तौ भलैं॥
: ठाकुर .

१८—जा थल कीन्हे बिहार अनेकन ता थल बैठि के काँकरी चुन्यौ करैं।
जा रसना ते करी बहु बातन, ता रसना सों चरित्र गुन्यौ करैं॥
'आलम' जौन से कुंजन मे करि केलि, तहाँ अब सीस धुन्यौ करैं।
नेनन में जे सदा रहते तिनकी अब कान कहानी सुन्यौ करैं॥
: आलम :

१९—चन्द को चकोर देखै निसि दिन को न लेखै,
चन्द बिन दिन छबि लागत अँध्यारी है।
आलम कहत आली अलि फूल हेत चलै,
काँटे सी कँटीली बेलि ऐसी प्रीति प्यारी है॥
कारो कान्ह कहति गँवारी ऐसी लागति है,
मोहिं वाकी स्यामताई लागत उँज्यारी है।
मन की अटक तहाँ रूप को विचार कहाँ,
रीझिबे को पैंडो तहाँ बूझ कछु न्यारी है॥
: आलम :

२०—अंतर में बासी मैं प्रवासी कैसो अंतर है,
मेरी न सुनत दैया अपनीयौ ना कहौ।
लोचननि तारे है सुझाओ सब, सूझौ नहिं,
बूझी न परति ऐसी सोचनि कहा दहौ॥
हौ तो जानराय जाने जाहु न, अजान यातें,
आनन्द के घर छाय [illegible] पूरे रहौ।
मूरति [illegible] की हहा! सूरत देखैये [illegible]
[illegible] या विधि ही! [illegible]॥
घनानन्द :

—रा [illegible] कित को [illegible]।
मा [illegible] न [illegible]॥
[illegible]।
तेरौ [illegible]

२२—हाल्हई गूँथि बवा कीसौ मैं, गजमोतिन की पहिरी अति आला।
आई कहाँ ते इहाँ पुखराज की, सग गई यमुना तट बाला॥
न्हात उतारी हौं 'वेनी प्रवीन', हँसै सुनि वैनन नैन रसाला।
जानति ना अँग की बदली, सब सों बदली-बदली कहै माला॥

: वेनी प्रवीन :

२३—बैठी यहु सोच करि, सुन्दरि सँकोच भरि,
कैसे के त्रिलोकौं हरि, करों कौन छल-छन्द।
दूबरी भई है देह, कल न परत गेह,
सहित सनेहु तौलौं बोली यों जेठानी-नंद॥
आज दधि वेचन तू जाई नँद गाम मधि,
सुनत 'प्रवीन वेनी' उमग्यो अनन्द-कन्द।
कसि आई कंचुकी, उकसि आये दोउ कुच,
गसि आई बहियाँ, सुफसि आये भुज-बन्द॥

: वेनी प्रवीन ·

२४—आई सग आलिन के ननद पठाई नीठि,
सोहत सोहाई सीस चूँदरी सुपट की।
कहै पदमाकर गँभीर जमुना के तीर,
लागी घट भरन नवेली नेह झटकों॥
ताही समय मोहन बाँसुरी बजाई तामें,
मधुर मलार गाई और बंसीबट की।
तान लागे लटकी; रही न सुधि घूँघट की,
घर की न, घाट की न, बाट की न घट की॥

पद्माकर :

२५—एहो नन्दलाल ऐसी व्याकुल परी है बाल,
हाल ही चलौ तो चलौ. जोरे जुरि जायगी।
कहै पदमाकर नहीं तौ ये झकोरे लागे,
औरे लौ अचाका बिनु घोरे घुरि जायगी॥
सीरे उपचारन घनेरे घनसारन सों,
देखत ही देखौ दामिनी लौं दुरि जायगी।
तौही लगि चैन जौ लौं चेतिहै न चन्दमुखी,
चेतैगी कहूं तो चाँदनी मे चुरि जायगी॥

: पद्माकर :

**कोष मुक्तक—**

१—स्वामी होतो सहज है दुरलभ होनो दास।
गाडर लायो ऊन को लाग्यो चरन कपास ॥ क ॥
बरखत हरखत लोग सब, करखत लखै न कोय।
तुलसी भूपति भानु सम, प्रजा भाग बस होय ॥ ख ॥
नीति प्रीति जस अजस गति, सब कहँ सुभ पहिचानि।
बस्ती हस्ती हस्तिनी, देति न पति रति दानि ॥ ग ॥
बैर-मूल-हर हित-बचन, प्रेम मूल उपकार।
'दोहा' सरस-सनेह मय, तुलसी किये विचार ॥ घ ॥
: तुलसी सतसई :

२—तन्त्री नाद कवित्त रस, सरस राग रति रंग।
अनबूड़े बूड़े तिरे, जे बूड़े सब अंग ॥ क ॥
अनियारे दीरघ नयन, कितनि तरुनि समान।
वहु चितवनि औरै कछू, जिहि बस होत सुजान ॥ ख ॥
दीप उजेरेहू पतिहिं, हरत बसन रति काज।
रही लपट छबि की छटनि, नैकौ छुटी न लाज ॥ ग ॥
इन दुखिया अँखियान कौं, सुख सिरज्योई नाहिं।
देखै बनै न देखतैं, अनदेखैं अकुलाहिं ॥ घ ॥
: बिहारी सतसई :

३—मो मन-तम-तोमहिं हरौ, राधा के मुख-चन्द।
बढ़ै जाहि लखि सिन्धु लौं, नँद-नन्दन आनन्द ॥ क ॥
सुधा-मधुर तेरौ अधर, सुन्दर सुमनु-सुगंधु।
पीव-जीव कौ बंधु यह, बध जीव कौ बंधु ॥ ख ॥
जलदस्याम निज नाम यह, करत कहा इत आपु।
जा उर नैकु बसौ करौ, ताही कै तनुतापु ॥ ग ॥
फिरि-फिरि आवति जात चलि, अँगरानी मुसुक्याति।
बाल लाल कौ ललित मुख, लखि लजात-ललचाति ॥ घ ॥
: मतिराम सतसई :

४—मन गयद छवि मद-छके, तोरि जंजीर भगात।
हिय के झीने तार सों, सहजै ही बँधि जात ॥ क ॥
रूप-नगर दृग-जोगिया, फिरत सुफेरी देत।
छवि-कन पावत है जहाँ, पल-झोरी भरि लेत ॥ ख ॥
दृग-दुस्सासन लाल के ज्यौं-ज्यौं खैंचत जात।
त्यौं त्यौं द्रौपदि-चीर लौं, मन-पट बाढ़त जात ॥ ग ॥
जब जब निकसत भावतौ, रसनिधि इहि मग आइ।
नेह अतर लै दीठि कर, लोचन देत लगाइ ॥ घ ॥
. रसनिधि-सतसई

५—लखि नवला की वर प्रभा, नहिं चपला ठहराय।
फाटत ही करहाट को, हाटक हाट बिकाय ॥ क ॥
कामुक अँधियारी गली, हरख्यो कामिनि हेरि।
आलिंगन करतहिं अली, आये बारिद घेरि ॥ ख ॥
ससि लखि जगत विदित कहो, जाय कमल कुँभिलाय।
यह ससि कुँभिलानो अहो, कमलहि लखि किहि भाय ॥ ग ॥
नैन तिहारे नैन मैं, मै न कहों कहै मैन।
उतरत हैराते भये, इत आते समुहैं न ॥ घ ॥

: राम-सतसई :

६—हित हू की कहियै न तिहिं, जो नर होय अबोध।
ज्यौं नकटे कौं आरसी, होत दिखाये क्रोध ॥ क ॥
ऊंचे बैठे ना उहैं, गुन बिन बडपन कोय।
बैठे देवल सिखर पर, बायस गरुड़ न होय ॥ ख ॥
आप बहैं नाहीं करैं, ताको है यह हेत।
आप जाय नहिं सासुरे, औरन को सिख देत ॥ ग ॥
इन लच्छन ते जानिये, उर अग्यान निवास।
ऊँघे कथा पुरान सुनि, बिकथा सुनै हुलास ॥ घ ॥

: वृंद-सतसई :

७—जटित जवाहिर तन झलक, मिलि मसाल के जाल।
नैकु नही जानी परत, यह मसाल यह बाल ॥ क ॥
होरी मिस भोरी तिया, लिय लगाइ सब गात।
धुप करिए योरी न यह, बरजोरी की बात ॥ ख ॥
सिसुता में जोबन झलक, जगमगात प्रति अग।
ईंगुर अरुनाई लसै, ज्यौं मिलि केसर रंग ॥ ग ॥
ससकत मुख सीबी करत, बहै छबीली बाल।
फिर फिर चित्र भुजङ्ग कौ, दृगन दिखावन लाल ॥ घ ॥

: विक्रम सतसई :

# ग्रन्थानुक्रमणिका

## सहायक-ग्रन्थ-सूची


| ग्रन्थ | ग्रन्थकार |
|---|---|
| अमरुक सतक | —अमरुक कवि |
| आधुनिक हिन्दी साहित्य का विकास | —डा० श्रीकृष्ण लाल |
| आर्या सप्तशती | —गोवर्द्धनाचार्य |
| कवित्त-रत्नाकर | —सेनापति |
| कवि-प्रिया | —केशव |
| कविवर विहारी | —जगन्नाथ दास 'रत्नाकर' |
| काम-सूत्र हिन्दी अनुवाद | —वात्स्यायन |
| गाथा-सप्तशती | —स० हाल |
| गीत गोविंद | —जयदेव |
| चिंता-मणि | —पं० रामचन्द्र शुक्ल |
| जहाँगीर का आत्म-चरित | —स० व्रजरत्न दास |
| डिंगल में बीररस | —स०मोतीलाल मेनारिया |
| तुलसी सतसई | —तुलसीदास |
| नायिकाभेद और शृङ्गार-विवेचन | —प्रभुदयाल मीतल |
| नैषध चरित्र | —श्रीहर्ष |
| पद्माकर पचामृत | —पद्माकर |
| प्राचीन भारत का कला विलास | —डा० हजारी प्रसाद द्विवेदी |
| वृन्द सतसई | —कवि वृन्द |
| विहारी | —पं० विश्वनाथ प्रसाद मिश्र |
| विहारी की सतसई | —पद्मसिंह शर्मा |
| विहारी की वाग्विभूति | —प० विश्वनाथ प्रसाद मिश्र |
| विहारी सतसई | —विहारी |
| भवानी-विलास | —देव |
| भ्रमर-गीत-सार | —सूर दास (स० रा० च० शु० |
| भारतीय-साहित्य-शास्त्र | —बलदेव उपाध्याय |
| भारत की चित्र-कला | —राय कृष्णदास |
| मतिराम-सतसई | —मतिराम |
| मतिराम-ग्रन्थावली | —स० कृष्ण विहारी मिश्र |
| मध्यकालीन धर्म साधना | —डा० हजारी प्रसाद द्विवेदी |
| मध्यकालीन भारत | —अवध विहारी पाण्डेय |

| ग्रन्थ | ग्रन्थकार |
| --- | --- |
| रसज्ञरजन | —महावीर प्रसाद द्विवेदी |
| रहिमन विलास | —अब्दुर्रहीम खान खाना |
| रसराज | —मतिराम |
| रसिक-प्रिया | —केशव |
| रीतिकालीन कवियो की प्रेम व्यंजना | —डा० बचन सिह |
| रीतिकालीन कविता एवं रसविवेचन | —डा० राजेश्वर प्रसाद चतुर्वेदी |
| रीतिकाव्य की भूमिका | —डा० नगेन्द्र |
| रोमाटिक साहित्य-शास्त्र | —देवराज उपाध्याय |
| 'ल्योर्स आफ इण्डिया' | —एस० के० बनर्जी |
| विद्यापति-पदावली | —विद्यापति |
| विद्यापति | —डा० शिवप्रसाद सिंह |
| विनयपत्रिका | —तुलसीदास |
| वीर-सतसई | —सूर्य मल्ल |
| शिल्प-कथा | —नन्दलाल वसु |
| श्री राधा का क्रम विकास | —डा० शशिभूषण दास गुप्त |
| सस्कृत साहित्य का इतिहास | —बलदेव उपाध्याय |
| सस्कृति के चार अध्याय | —दिनकर |
| सतसई-सप्तक | —श्यामसुन्दर दास |
| साहित्य का मर्म | —डा० हजारीप्रसाद द्विवेदी |
| साहित्य-दर्पण | —पंडित राज जगन्नाथ |
| सिद्ध हेमचन्द | —स० हेमचन्द |
| सूर और उनका साहित्य | —डा० हरिवंश लाल शर्मा |
| सूरसागर | —सूरदास |
| हमारा ग्राम साहित्य | —रामनरेश त्रिपाठी |
| हिन्दी-रीति-साहित्य | —डा० भगीरथ मिश्र |
| हिन्दी साहित्य का इतिहास | —पं० रामचन्द्र शुक्ल |
| हिन्दी मुक्तक काव्य का विकास | —जितेन्द्रनाथ पाठक |
| हिन्दी साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास | —डा० राम कुमार वर्मा |
| हिन्दी-साहित्य | —डा० हजारी प्रसाद द्विवेदी |
| हिन्दी साहित्य की भूमिका | —डा० हजारी प्रसाद द्विवेदी |

| ग्रन्थ | ग्रन्थकार |
|---|---|
| रसज्ञरजन | —महावीर प्रसाद द्विवेदी |
| रहिमन विलास | —अब्दुर्रहीम खान खाना |
| रसराज | —मतिराम |
| रसिक-प्रिया | —केशव |
| रीतिकालीन कवियों की प्रेम व्यंजना | —डा० बचन सिह |
| रीतिकालीन कविता एवं रसविवेचन | —डा० राजेश्वर प्रसाद चतुर्वेदी |
| रीतिकाव्य की भूमिका | —डा० नगेन्द्र |
| रोमाटिक साहित्य-शास्त्र | —देवराज उपाध्याय |
| 'ल्योर्स आफ इण्डिया' | —एस० के० बनर्जी |
| विद्यापति-पदावली | —विद्यापति |
| विद्यापति | —डा० शिवप्रसाद सिंह |
| विनयपत्रिका | —तुलसीदास |
| वीर-सतसई | —सूर्य मल्ल |
| शिल्प-कथा | —नन्दलाल वसु |
| श्री राधा का क्रम विकास | —डा० शशिभूषण दास गुप्त |
| सस्कृत साहित्य का इतिहास | —बलदेव उपाध्याय |
| सस्कृति के चार अध्याय | —दिनकर |
| सतसई-सप्तक | —श्यामसुन्दर दास |
| साहित्य का मर्म | —डा० हजारीप्रसाद द्विवेदी |
| साहित्य-दर्पण | —पंडित राज जगन्नाथ |
| सिद्ध हेमचन्द | —स० हेमचन्द |
| सूर और उनका साहित्य | —डा० हरिवंश लाल शर्मा |
| सूरसागर | —सूरदास |
| हमारा ग्राम साहित्य | —रामनरेश त्रिपाठी |
| हिन्दी-रीति-साहित्य | —डा० भगीरथ मिश्र |
| हिन्दी साहित्य का इतिहास | —पं० रामचन्द्र शुक्ल |
| हिन्दी मुक्तक काव्य का विकास | —जितेन्द्रनाथ पाठक |
| हिन्दी साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास | —डा० राम कुमार वर्मा |
| हिन्दी-साहित्य | —डा० हजारी प्रसाद द्विवेदी |
| हिन्दी साहित्य की भूमिका | —डा० हजारी प्रसाद द्विवेदी |